भूपति दरशन आये ॥ हरि तेहि सबको आदर कियो । भयो संतुष्ट सबहिनको हियो ॥ तब भूपहि हरिको शिरनाइ । करनलगे अस्तुति या भाइ ॥ परमहंस तुम सबके ईश । बचन तुम्हारे श्रुति जगदीश ॥ तुम अच्युत अविगति अविनाशी । परमानंद सदा सुखरासी ॥ तुम तनु धारि हरयो भुवभार । नमो नमो तुम्हैं वारंबार ॥ पुनि रानी रानिनपै आई । द्रुपदसुता तब बात चलाई ॥ ज्यों करि भयो तुम्हारो व्याह । कहो सो तिनको मोहिं उत्साह ॥ कह्यो सबन्ह हरि अज अविनाशी । भक्तवछल सब जगत निवासी ॥ ना हमको नाहिं सुंदरताई । भक्त जानिकै सब अपनाई ॥ व्याह सबनको ज्यों ज्यों भयो । बहुरो तिन्हते वहि त्यों कह्यो ॥ द्रुपदसुता सुनि मन हरषाई । कह्यो धन्य तुम धनि यदुराई ॥ धन्य सकल पटरानी रानी । जिन वर पायो शारँगपानी ॥ धन्य जो हरि गुण अहनिशि गावै । सूरदास तिनकी रज पावै ॥ २६ ॥ अध्याय ॥ ८४ ॥ऋषिस्तुति॥राग विलावल ॥ हरि हरि हरि सुमिरहु सब कोई । बिनु हरि सुमिरन मुक्ति न होई ॥ श्रीशुक व्यास कह्यो यह गाई । सोइ अब कहौं सुनो चितलाई ॥ सूरज गहन पर्व हरि जान । कुरुक्षेत्रमें आए न्हान ॥ तहां ऋषि हरि दरशन हित आये । हरि आगे होइ लेन सिधाये ॥ आसन दे पूजा हित करी । हाथ जोरि बिनती उच्चरी ॥ दरश तुम्हारे देवन दुर्लभ । हमको भयो सो अतिही सुल्लभ ॥ यों कहि पुनि लोगन समुझायो । जैसे वेद पुराणन गायो ॥ हरिजीकी पूजै हरिजान । ताको होइ तुरत कल्यान ॥ गुरु पूजा बहु बिधिसों कीजै । तीरथ जाइ दान बहु दीजै ॥ यह सब किये होइ फल जोइ । संत संगसों छिनमें होइ ॥ यह सुनिकै ऋषि रहे लजाइ । पुनि हरिसे बोले या भाइ ॥ तुम सबके गुरु सबके स्वामी । तुम सबहिनके अंतर्यामी ॥ तुम्हैं वेद ब्राह्मणहि बखानत । ताते हमरी अस्तुति ठानत ॥ हम सेवक तुम जगत अधार । नमो नमो तुम्हैं वारंबार ॥तुम परब्रह्म जगत करतारा । नरतनु धरयो हरन भूभारा ॥ सुरपूजा औ तीर्थ बतावत । लोगनके मतिको भरमावत ॥ तुम रूपहि यहि भाँति छिपायो । काठ माँह ज्यों अग्नि दुरायो ॥ वसुदेव तुमको जानत नाहीं । और लोग बपुरे किन माहीं ॥ कोउ न मानत कोउ न जानत । कोऊ शत्रु मित्र करि मानत ॥ सर्व अशक्ति तुम सर्व अधार । तुम्हैं भजै सो उतरै पार ॥ जैसे नींद नाहिं कोइ होय । बहुविधि सपनो पावै सोय ॥ पै तेहि वहां न कछू सम्हार । कहि देखत को देखनहार ॥ त्यों जिय रहै विपैरस भोइ । तेहिके शुद्धि बुद्धि नहिं कोइ॥जापर कृपा तुम्हारी होइ । रूप तुम्हारो जानै सोइ ॥ घट घट मांह तिहारो बास । सर्व ठौर ज्यों दीप प्रकाश ॥ इहि बिधि तुमको जानै जोइ । भक्तिरु ज्ञानी कहिये सोइ ॥ नाथ कृपा अब हमपर कीजै । भक्ति आपनी हमको दीजै ॥ प्रेम भक्ति विन कृपा न होइ । सर्व शास्त्रमें देखे जोइ ॥ तपसी तुमको तपकरि पावै । सुनि भागवत गृही गुण गावै ॥ कर्मयोग करि सेवत कोई । ज्यों सेवै त्योंही गति होई ॥ ऋषि यहि बिधि हरिके गुणगाइ । कह्यो होइ आज्ञा यदुराइ ॥ हरि तिनको पुनि पूजा करी । कीरति सकल जगत विस्तरी ॥ वेद पुराण सबनको सार । व्यास कह्यो भागवत विचार ॥ बिनु हरि नाम नहीं उद्धार । वेद पुराण सबनको सार । सूर जानि यह भजो मुरार ॥ २७ ॥ अध्याय ॥ ८९ ॥ श्रीकृष्ण देवकी षट्पुत्र आनयन ॥ ॥ राग बिलावल ॥ श्रीगोपाल तुम कहो सो होइ । तुमहीं कर्त्ता तुमहीं हर्त्ता तुमते और न कोइ ॥ अबलौं मैं तुमको नहिं जान्यो पुत्रभावकरि मान्यो । तुमहो देव सकल देवनके अब तुमको पहिचान्यो ॥ गुरुसुत आनि दिये तुम जैसे कृपाकरी यदुराई । ममसुतहूं जे कंस सँहारे

ते प्रभु देहु जिवाई ॥ मेरे जिय यह बडी लालसा देखों नैनन जोई । दूध पिवाइ हृदयसों लावों पाछे होइ सो होई॥ यह सुनि हरि पाताल सिधारे जहां हुते वलिराइ। करि प्रणाम बैठारि सिंहासन हितकारि धोये पाइ ॥ तासों कह्यो देवकीके सुत पष्ठ कंस जे मारे। नेक मँगाइ देहु ते हमको हैं वे लोक तुम्हारे॥ तहँते आनि दिये हरि बालक माता लाड लडाये । सूरदास प्रभु दरश परसके ते वैकुंठ सिधाये२८॥ अध्याय ॥ ८६ ॥ वेदस्तुति वर्णन राग विलावल॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो। हरि चरणारविन्द उरधरो । हरिके रूप रेख नहिं राजा । अरु हरि सम द्वितिया न विराजा ॥ अलखरूप हरि कह्यो न जाई । देवन कछु वेद उक्ति वताई ॥ हरिजीके हृदय यह आई । देवन सवन निरूप देखाई ॥ तीनलोक हरि करि विस्तार । ज्योति अपनिको कियो उजियार ॥ जैसे कोऊ गेह सँवार । दीपक वारि करै उजिआर॥ त्यों हरि ज्योति अपनी प्रगटाइ । घट घटमें सोई दरशाइ॥ तीन लोक सरगुण तनु जान्यो । ज्योति स्वरूप आपनो मान्यो ॥ श्वासा तासु भये श्रुतिचार। करि सो अस्तुति या परकार ॥ नाथ तुम्हारी ज्योति अभास । करत सकल जगमें परकास॥ थावर जंगम जहँ लों भयो । ज्योति तुम्हारि चेतन कियो ॥ तुम सब ठौर सबनते न्यारे । को लखि सकै चरित्र तुम्हारे ॥ सो प्रकाश तुम साजे सदा । जीव कर्म्म करि बंधन वधा ॥ सर्वव्यापी तुम सब ठाहर ॥ तुमहिं दूर जानत नर नाहर ॥ तुम प्रभु सबके अंतर्यामी । विसरि रह्यो जिव तुमको स्वामी ॥ तुम्हरी लीला अगम अपार । युग प्रमान कीन्हों व्यवहार॥ तुम्हरी माया जगत उपाया । जैसेको तैसे मगलाया ॥ अद्भुत सगुण चरित्र तुम्हारे । जो करिकै भुवभार उतारे ॥ तेहिको समुझि सकत नहिं जोइ । निर्गुण रूप लखै क्यों सोइ ॥ नरतनु भक्ति तुम्हारे होइ । जीव तनुमें जिव आसरे सोइ। करिये भक्ति उतरिये पार । नमो नमो तुम्हें वारंवार ॥ शुक जैसे वेद अस्तुति गाई । तैसेही मैं करि समुझाई ॥ जो पद अस्तुति सुनै सुनावे । सूर सु ज्ञान भक्तिको पावै ॥ २९ ॥ राग विलावल ॥ नमो नमस्ते वारंवार । मदन सुदन गोविंद मुरार ॥ माया मोह लोभ अरु मान ॥ ए सब त्रयगुण फांस समान ॥ काल सदा शरसाधे रहै । क्यों करि नर तुव सुमिरन कहै । तुम निर्गुण उदय निराकार । सूर अमर हम रहे पचिहार ॥ तुमरो मर्म न जानै सार । नर वपुरो क्यों करै विचार ॥ अरुण असित सित वपु उन हार । करत जगतमें तुम अवतार ॥ सो जगको मिथ्या कहिजाइ । जहां तरे तुमरे गुण गाइ ॥ प्रेम भक्ति विनु मुक्ति न होइ । नाथ कृपाकरि दीजे सोइ ॥ और सकल हम देखों जोइ । तुम्हरी कृपा होइ सो होइ ॥ इह तनुहै प्रभु जैसे ग्राम । यामें शब्दादिक विश्राम ॥ अधिष्ठाता तुमहो भगवान । जान्यो जगत न तुम अस्थान॥ तुम श्वासाते पुहुमी नाथ । श्वासरूप हम लख्यो न बात ॥ कहा कहि तुम्हरी अस्तुति करें । वाणी नमो नमो उच्चरें॥ जगतपिता तुमहीहो ईश। याते हम विनवत जगदीश ॥ तुम सम द्वितिया और न आहि । पटतर देहिं नाथ हम काहि ॥ शुक जैसे वेद अस्तुति गाई । तैसही मैं कहि समुझाई॥ सूर कह्यो श्रीमुख उचार। कहै सुनै सो तरै भवपार ॥ ३० ॥ नारद स्तुति ॥ राग धनाश्री ॥ प्रभु तुअ मर्म समुझि नहिं परयो । जगसिरजत पालत संहारत पुनि क्यों बहुरि करयो ॥ ज्यों पानीमें होत बुदबुदा पुनि तामाहि समाही॥ त्योंही सब जग कुटुम्ब तुमते पुनि तुम माहिं बिलाही ॥ माया जलधि अगाध महाप्रभु तरि न सकै तेहि कोई । नाम जहाज चढै जो कोई तुवपद पहुँचे सोई ॥ पापी तरयो तरयो सबही सम प्रभुजी नाहीं तासु निवाही । काठ उतारत वारिवाहिमें नाम तुम्हारो ताही ॥ पारस परसि होत ज्यों कंचन लोहपना मिटजाई । ज्यों अज्ञानी ज्ञानहिं पावत नाम तुम्हारे गाई ॥ अमरहोत ज्यों संशयनाशे रहत सदा सुखपाइ । याते होत अधिक सुख

भक्तन चरणकमल चितलाइ ॥ थावर जंगम सब तुम आश्रित सनक सनंदन बानी । ब्रह्मा शिव स्तुति न सकैं करि मैं बपुरो केहिमाहीं ॥ योग ध्यान करि देखत योगी भक्तसदा मोहिं प्यारो । व्रजवनिता भज्यो मोहिं नारद मैं तेहि पार उतारो ॥ नारद ज्योंही अस्तुति कीनी शुक त्यों कहि समुझाई । सूर प्रेम भक्तिकी महिमा श्रीपति श्रीमुखगाई ॥३१॥अध्याय ॥ ८७ ॥ सुभद्राविवाह वर्णन ॥ राग बिलावल॥भक्तवछल श्रीयादवराई ।भक्तकाज हरि कृत सुखदाई॥अर्जुन तीरथयात्रा सिधाये। फिरत फिरत द्वारावति आये ॥ सुन्यो बिचार करत बलयेइ । दुर्योधनहिं सुभद्रा देइ ॥ तब अर्जुनके मन इह आई । याको मैं लैजाउँ दुराई ॥ भेष तापसीको तिन गह्यो । चारि मास द्वारावति रह्यो ॥ बल देवताको नेवत बुलायो । भोजन हेतु सो बल गृह आयो ॥ लख्यो सुभद्रा इह संन्यासी । राजकुँवर कियो भेष उदासी ॥ मेरे मनमें इह उत्साह । मेरो या सँग होहिं विवाह ॥ इकदिन सो हरि मंदिरगई । वहां भेंट पारथसों भई ॥ देखि ताहि रथ ठांढो कियो । हरि दोउको चेहरो लिखिलियो ॥ धनुषबाण अपनो तब दियो । अर्जुन सावधान होइ लियो ॥ यह सुनिकै हलधर उठिधायो । तब हरि अर्जुन नाम सुनायो ॥ बल कह्यो जो तुम मन ऐसी आइ । तौ तुम क्यों कीन्हीं न सगाइ ॥ हरि कह्यो अबहुँ बुलावहु ताहि । भली भाँतिको करो विवाहि ॥ तब बल पारथ तुरत बुलायो । शुद्ध मुहूरत लग्न धरायो ॥ करि विवाह अर्जुन घर आये । सूरदास जन मंगल गाये॥३२॥ ॥ राग नट॥बिनती करत गोविंद गोसाईं । दै सबसौंज अनंत लोकपति निपट रंककी नाईं ॥ धरि धन धाम सजनके आगे श्याम सकुचि कर जोरे । टहल योग इह कुँवरि सुभद्रा तुम सम नाहीं कोरे ॥ इतनी सुनत पंडुके नंदन कह जो यहै वचन प्रभु दीजै । सूरज दीनबंधु अब इहि कुल कन्या जन्म न कीजै ॥३३॥अध्याय ॥ ८८ ॥ जनकदेवमिलाप परमारथ ॥ हरि हरि हरि सुमिरहु सब कोई।रावरंक हरि गिनत न दोई ॥ जो सुमिरै ताकी गति होई । हरि हरि हरि सुमिरहु सब कोई ॥ श्रुतदेव ब्राह्मण सुमिरचो हरी । ताकी भक्ति हृदयमें धरी ॥ राउ जनक हरि सुमिरन कीन्हों । हरिजू सोउ हृदय धरि लीन्हों ॥ तब हरि ऋषिहि पथिक सँग किये । तिनके देश प्रीति वश गये ॥ दोउ रूप हरि दोउनको मिले । तोपि तेहि पुनि निजपुर चले ॥ हरिजीको यह सहज सुभाव । रंक होइ भावै कोउ राव॥जो हित करै ताहि हित करै।सूर प्रभू नहिं अंतर धरै॥३४॥राग कान्हरो॥घरहीं बैठे दोऊ दास । ऋद्धि सिद्धि मुक्ति अभयपद दायक आइ मिले प्रभु हरि अनयास ॥ आये सुने श्याम उपवनमें भेटलई भुज परमसुवास।। चर्चित गात चंद्रमुख चितवत उर सरवर भयो कमल विगास ॥ भूपति चमर विप्र कर वस्तर करत वाउ अति अंग हुलास । आनँद उमँगि चल्यो नैनन जल सुरत देव द्विज नृप बहुलास ॥ जाको ध्यान धरत मुनि शंकर शीशजटा दिग अंबर तास । कामदहन गिरि कंदर आसन वा मूरतिकी तऊ पिआस ॥ भक्तवछलता प्रगट करीहै भयो विप्र घरकर कलि ग्रास । सूरदास स्वामी सुमिरन वश अछत निरंजन सेवा पास ॥३५॥अध्याय ॥ ८९ ॥ भस्मासुर वध ॥ धनाश्री॥ तेऊ चाहत कृपा तुम्हारी । जिनके वश अनमुख अनेक गन अनुचर आज्ञाकारी ॥ महादेव वर दियो असुरको जब उन निज तनु जारचो। शिवके शीशधरन लाग्यो कर शिव वैकुंठ सिधारचो ॥ विप्ररूप हरि कह्यो असुरसों इह वर सत्य न होइ । शिर अपने परधरो असुरकर भस्म होइ गयो सोइ ॥ शिव कैलास गये अस्तुति करि आनँद उपज्यो भारी । सूरदास हरिको यश गायो श्रीभागवत अनुसारी ॥ ३६ ॥ अध्याय ॥ ९० ॥ भृगुपरीक्षा अर्जुन निजरूप दर्शन ॥ शंखचूड़ पुत्रल्यावन ॥ राग बिलावल ॥हरिसों ठाकुर और न जनको।तिहूं लोक भृगुजाइ आइ कह्यो या विधि

सब लोगनको ॥ ब्रह्मा राजसगुण अधिकारी शिवतामस अधिकारी । विष्णु सत्य केवल अधिकारी विप्रलात उरधारी ॥ मुख प्रसन्न शीतल सुभाउ नित देखत नैन सिराइ । इह जिय जानि भजो सब कोई सूर प्रभू यदुराइ॥ ३७ ॥ राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उरधरो॥हरि इकदिन निज सभा मँझार । बैठे हते सहित परिवार ॥ अर्जुनहू ता ठौर सिधाये । शंखचूड तब वचन सुनाये॥द्वारावती वसत सब सुखी । महीं एक अह अरु निशि दुखी ॥ मेरे पुत्र होतहैं जवहीं । अंतर्ध्यान होत सो तबहीं ॥ अर्जुन कह्यो द्वारका माहीं । ऐसो कोउ धनुधारी नाहीं ॥ जो तुअ सुतकी रक्षाकरै । अरु तेरो पर दुख परिहरै ॥ मैं तुअ सुतकी रक्षा करों । अरु तेरो इह दुख परिहरों ॥ यह प्रतिज्ञा जो न निबाहौं । तौ तनु अपनो पावक दाहौं ॥ विप्र कह्यो तुम श्यामकि राम । कै प्रद्युमन अनिरुद्ध अभिराम॥अर्जुन कह्यो मैं उनमें नाहीं । पै हौं उनके दासन माहीं ॥ अर्जुन है मेरो निजनाम । धनुष काम दियो श्याम अभिराम ॥ तू निहचिंत बैठ गृहजाइ ।समै होय कह मोसों आइ ॥ पुत्र प्रसूति समय जब आयो । विप्र अर्जुनसों आनि सुनायो ॥ अर्जुन तब शर पंजर कियो । पवन संचार रहन नहिं दियो ॥ गृहको द्वारो राख्यो जहां । अर्जुन सावधान भयो तहां॥ब्राह्मण कह्यो समय अब भयो।अर्जुन धनुष बाण तब गह्यो॥बालक ह्वै भयो अंतर्धान । अर्जुनह्वै रह्यो चकृत समान ॥ विप्र नारि तब गारी दई । लख्यो प्रतिज्ञा कहा होइ गई ॥ तें पुरुषा-रथ कहां ते पायो । मिथ्याही कहि बाद बढायो ॥ हरिसें दुःख अब कहिहौं जाई । अर्जुन कह्यो तासों या भाई ॥ तेरे सुतको मैं अब ल्याऊं । तेरो सब संताप नशाऊं ॥ अर्जुन तिहूंलोक फिरि आयो । ऐसो बालक कहूं न पायो ॥ अर्जुन वीर श्याम तन आए । हरि अर्जुनसों वचन सुनाए ॥ तुम्हे बालक काहीं नहिं राख्यो । सो वृत्तांत हमें तुम भाष्यो ॥ कह्यो जो मैं प्रतिज्ञा करी । सो मोसों पूरण नहिं परी॥बालक होत कौन लेगयो।सो मोको कछु ज्ञान न भयो॥मैंदेख्यो तेहि त्रिभुवन जाइ । पै ताकी कहुँ सुधि नहिं पाइ ॥ विप्रकाज प्रभु अब तुम करो । नातरु मोको जानो मरो ॥ हरि रथ पर अर्जुन बैठाइ । पहुँचे लोकालोकहि जाइ ॥ उहहूंते जब आगे धाई । दारुक हरिसों वचन सुनाई ॥ अंधकार मग नहिं दरशाइ । याते रथ नहिं सकत चलाइ ॥ चक्र सुदर्शन आगे कियो । कोटिकरवि परकाशित भयो ॥ तब हरि अर्जुन पहुँचे तहां । गतिनाहीं काहुकी जहां ॥ तहां जाइ देख्यो इक रूप । तासम और न द्वितिय स्वरूप ॥ नैन निरखि चकृत होइ गये । मन वाणी दोऊ थकिरये ॥ कहिबे योग होइतौ कहै । तहां कछू आकार न लहै॥शयन नाग फन मुकुट स्थान । नैन प्रभा मानो कोटिकभान ॥ हरि अर्जुन कियो निरखि प्रणाम । सुन्यो तहां एक शब्द अभिराम ॥ तुम्हरे हेतु चरित्र यह कियो । बोझ पृथ्वीको हरवो भयो ॥ आवहु अब तुम अपने धाम । पूरण भये सुरनके काम ॥ दशोपुत्र ब्राह्मणके दीन्हें । हरि अर्जुन प्रणाम तब कीन्हें ॥ नहिं जान्यो मैं कहां सिधायो । और यहां मैं कैसे आयो ॥ हरि अर्जुनको निज जन जान । लैगये तहां न जहां शशि भान ॥ निजस्वरूप अपनो दरशायो । जो कछु देख्यो सु नहिं पायो ॥ ऐसे हैं त्रिभुवनपति राई । कहा सके रसना गुणगाई ॥ ज्यों शुक नृपसों कहि समुझायो । सूरदास ताही बिधि गायो ॥ ३८ ॥

इति श्रीमद्भागवते सूरसागरे कविवर सूरदासकृते दशमस्कन्धोत्तरार्द्धः समाप्तः ॥ १० ॥



श्रीः ।

# अथ सूरसागर.

## एकादशस्कन्ध ।

॥ राग नटनारायण॥ तुम्हरो वचन न मेट्योजाइ । प्राणनाथ कृपालु परमगुरु सुजान यादवराइ ॥ कहत पठवन बद्रिका मोहिं गूढज्ञान सिखाइ । सकुच साहस करत मनमें चलत परत न पाँइ॥पताकाके दंडलौं मन लेत संग लगाइ । कहा करौं चित चरण सन्मुख बसन सदृश उडाय ॥ मेरही या हृदयकी हरि कठिन सकल उपाइ । सूर सुनत जु गयो तबहीं खंड खंड नशाइ ॥ १ ॥ राग सारंग ॥ हरिसों हौं कहा कहौं । प्रभु अंतर्यामी सब जानत यह सुनि सोचि रहौं । बिनु बुधि मनुज देह दयानिधि क्यों करि लै निबहौं । समुझि आपनी करनी गोसाईं काहे न शूल सहौं ॥ मैं यह ज्ञान छली व्रजबनिता दियो सु क्यों न लहौं । प्रकट पाप तनुताप सूर प्रभु केहिपर हठहि गहौं ॥ ॥ २ ॥ राग नट ॥ कैसे करि आवत श्याम इती । मन क्रम वचन और नाहिं मेरे पदरज त्यागि हिती ॥ अंतर्यामी यहौ न जानत जो मो उरहि बिती । ज्यों कुजवारि रस बींधि हारि गथु सोचतु पटकि चिती ॥ रहत अवज्ञा होइ गुसाईं चलत न दुखहि मिती । क्यों विश्वास करहिगो कौरो सुनि प्रभु कठिन क्रिती ॥ इतर नृपति जिहि उचत निकट करि देत न मूठि रिती । छुटत न अंश सुनितहि कृपिणके प्रीति न सूर रिती ॥ ३ ॥ राग केदारो ॥ क्यों करि सकौं आज्ञा भंग । करुणामय पद कमल लालच नाहिंन छूटत संग ॥ यह रजायसु होत मोसन कहत बदरी जान । कहा करौं मम पाप पूरण सुनि न निकसत प्रान ॥ मैं अपराधी व्रजवधू सों कहे वचन विष तूल ॥ मोहिं तजि अवर को वियसहै ऐसे शूल ॥ अब न जो तुम जाहु ऊधो मिटै युग भृत रीति ॥ हौं जु तेरी सकल जानत महा मोसन प्रीति ॥ सकल ज्ञान प्रबोधि उनसों कहि कथा समुझाइ । यादवनको प्रलय सुनि वे मरहिंगी अकुलाइ ॥ अति विषाद सुहृदय करि करि उठि चल्यो ह्वै दीन । सूर प्रभु तू कृपासागर किनभयो हौं मीन ॥ ४ ॥ राग बिलावल॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ नारायण जब भये अवतार । कहौं सो कथा सुनो चितधार ॥ धर्म पिता अरु मूरति माई । भये नारायण सुत तेहि आई ॥ बदरीकाश्रम रहे पुनि जाइ । योग अभ्यास समाधि लगाइ ॥ उनके और कामना नाहिं । सुख पावे त्रिभुवन मन माहिं ॥ सुरपति देखत गयो डेराइ । कामसैन सँग दियो पठाइ ॥ ऋतुवसंत फूली फुलवाइ । मंद सुगंध बयार बहाइ ॥ करत गान गंधर्व सुहाइ । नृत्य भली अप्सरा देखाइ ॥ काम बाण पांचों संधाने । नारायणते मनहिं न आने ॥ तब तिन सबन तहां भय पायो । कह्यो इन्द्र हमें कहां पठायो॥तब नारायण आँख उघारी । उन सबकी कीन्हीं मनुहारी ॥ तुम कछु मनमें भय मति

धरो । अभय हमारे आश्रम करो॥दोष तुम्हारो है कछु नाहिं।तुमहिं पठायो है सुर नाहिं ॥ इन्द्रहुको कछु दूषण नाहीं । राजहेतु डरपत मन माहीं ॥ उन कर जोर वीनती उचारी । नारायण हरि हरि बनवारी ॥ उधरत लोग तुम्हारे नाम । क्यों करि मोह सकै तुम काम ॥ जे न शरण प्रभु तुम्हरे करैं । तिनको अंत राइ हम करैं ॥ और संभारि मनोरथ धरैं । ते सब हमको अहनिशिडरैं ॥ कहूं पुत्र मोह उपजावै । कहूं त्रियाके रूप लोभावै ॥ भूँख प्यास होइ कबहुँ संतापैं । ऐसे विधि हम उनको व्यापैं ॥ जो कोउ तुम्हरे शरन न आवै । सुख संसार सकल बिसरावै ॥ तासों हमरो कछु न बसावै । होय चेत सो तुमपै आवै ॥ नारायण तहां प्रगट करी । इन्द्र अपसरा सो भगिरी॥सहस अप्सरा सुंदर रूप । एक एकते अधिक अनूप ॥ काम देखि चकृत होइ गयो।रूप अवनि हम देख्यो नयो ॥ कौन जितै सबहीं इन माहिं । इन सम इन्द्र लोक कोउ नाहिं ॥ तब नारायण आज्ञा करी। इनमें लेहु एक सुन्दरी॥पुनि प्रणाम हरिको तिन कीन्हीं।नाम उर्वशी इक उन लीन्हीं॥सो सुरपतिको दीन्हीं जाइ । कह्यो सकल वृत्तांत सुनाइ॥पुनि भयो नारायण अवतार । सूर कह्यो भागवत अनुसार ॥५॥हंस अवतार वर्णन॥राग विलावल॥हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारबिंद उर धरो ॥ हरि ज्यों धरयो हंस अवतार । कहौं सो कथा सुनो चितधार ॥ सनकादिक ब्रह्मा पै गये । नमस्कार कर पूँछत भये ॥ किधौं विषय को चित गहि रह्यो । की विषहीमें चितको गह्यो ॥ नीर क्षीर ज्यों दोउ मिलि गये । न्यारे होत न न्यारे कये ॥ हमतो जतन करी बहु भाइ । तुम अब कहो सो करैं उपाइ ॥ ब्रह्माको उत्तर नाहिं आयो । तब सनकादिक गर्व बढायो ॥ ज्ञान हमारो अतिशय जोइ । ब्रह्म रह्यो निर उत्तर होइ ॥ ब्रह्मा हरिपद ध्यान लगाय । तब हरि हंस रूप धरि आय ॥ सबहिन रूप देखि सुख पायो । सबहिन उठिकै माथो नायो ॥ सनकादिकन कह्यो या भाइ । हमको दीजै प्रभु समुझाइ ॥ को तुम क्यों करि इहां पधारे । परमहंस तब वचन उचारे ॥ यह तो प्रश्न योग है नाहीं । एकइ आतम हम तुम माहीं ॥ जो तुम देह देखिकै पूछे । तौहू प्रश्न तुम्हारे छूंछे ॥ पंचभूत ते सब तनु भए । कहा देखिकै तुम भ्रमि गए॥ यह कहि उनको गर्व निवारयो । बहुरो या विधि वचन उचारयो ॥ विषय चिंता दोऊहै माया । दोऊ चपरि ज्यों तरुवर छाया ॥ तरुवर डोलै डोलै सोइ । त्यों जिव लगि चित चेत न होइ॥बहुरि चित्त चेत विषै तनु जोवे । चित्त विषय संयोग तब होवै ॥ ऐसी भाँति रहै दोउ गोइ । तिन्हें न्यारे करि सकै न कोइ ॥ ज्यों सुपनेमें सुख दुख जोइ । जानि सत्य राखै चित लोइ ॥ जब जागै तब मिथ्या जानै। ज्ञानी इनको नित यों मानै ॥ विषय चित्त दोऊ भ्रम जानो । आतमरूप सत्य करि मानो ॥ श्रवणादिकमें चित्त लगावहु । प्रेम सहित मम रूपहि ध्यावहु ॥ ऐसे करत विषयहू होइ । अरु मम चरण रहै चित गोइ ॥ जो ऐसे विधि साधन करै । सो सहजहि मम पद अनुसरै ॥ और जो बीचहि तनु छुटि जाय । तौलै जन्म भक्त गृह आय ॥ वहां हू प्रेम भक्ति को थान । पावै मेरो परम स्थान॥ सनकादिक सों कहि यह ज्ञान । परमहंस भये अंतर्धान ॥ जो यह लीला सुनै सुनावै । सूर सो प्रेम भक्तिको पावै ॥ ६॥

इति श्रीमद्भागवते सूरसागरे कविवरसूरदासकृते एकादशःस्कन्धः समाप्तः ॥ ११ ॥



॥ श्रीः ॥

# अथ सूरसागर.

## द्वादशस्कन्ध ।

राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ शुकदेव हरि चरणन शिरनाइ । राजासों बोल्यो या भाइ ॥ कहौं हरि कथा सुनो चितलाय । सूर तरो हरिके गुणगाय ॥ ॥ १ ॥ बौद्धावतारवर्णन ॥ राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ बौद्धरूप जैसे हरि धारयो । अदिति सुतनको कारज सारयो ॥ कहौं सो कथा सुनों चित धार ॥ कहै सुनै सो तरै भवपार ॥ असुर एक समय शुक्र पै जाइ । कह्यो सुरन जीतैं केहि भाइ ॥ शुक्र कह्यो तुम जग विस्तरो । करिकै यज्ञ सुरनसों लरो ॥ याही बिधि तुमरी जय होइ ॥ या बिनु और उपाय न कोइ ॥ असुर शुक्रकी आज्ञा पाइ । लागे करन यज्ञ बहु भाइ ॥ तब सुर सब हरि जू पै जाइ । कह्यो वृत्तांत सकल शिर नाइ ॥ हरि जू तिनको दुःखित देख । कियो तुरत सेवरिको भेष ॥ असुरन पास बहुरि चलि गए । तिनसों वचन ऐसी बिधि कए ॥ यज्ञ माहिं तुम पशुन यों मारत । दया नहीं आवत संहारत ॥ अपनो सो जीव सबनको जानि । कीजै नहिं जीवनकी हानि ॥ दया धर्म पालै जो कोइ । मेरी मति ताकी जय होइ ॥ यह सुन असुरन यज्ञ त्यागि । दया धर्म मारग अनुरागि ॥ या बिधि भयो बुद्ध अवतार । सूर कह्यो भागवत अनुसार ॥ २ ॥ भविष्य कल्की अवतार वर्णन ॥ राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ हरि करिहैं कलंक अवतार । जेहि कारण सों कहो चित धार ॥ कालिमें नृप होइहैं अन्याई । कृपी आइहैं सब लेहैं बरिआई ॥ झूँठे नरसों लेहिं अंकोर । लावहि सांचि नरको खोर ॥ प्रजाधर्मरत होइ नर कोइ । वरन धर्म न पहिंचानै सोइ ॥ दूरि तीर्थन श्रम कारि जाहिं । जहां रहैं तहां लख्यो न ताहिं ॥ जाके गृहमें प्रतिमा होइ । तिन तजि पूजै अनतै सोइ ॥ ब्राह्मण पूँछे जान्यो जाइ । संन्यासी फिरै भेष बनाइ ॥ गृही न अपनो धर्म पहिंचानै । उन नहिं आए को सन्मानै ॥ दया सत्य संतोष नशाइ । दया धर्मकी रीति बिलाइ ॥ फल सुधर्मको जानै सोइ । पै सुधर्मको करै न कोइ ॥ पापनको फल चाहै नाहीं । अहनिशि पाप करतही जाहीं । वर्षा समै न वर्षा होइ । बिना अन्न दुख पावै लोइ ॥ दान देहिं तो यशके काज । कालि न होइ पृथ्वीपति राज ॥ मन इन्द्रिय वश करैं न लोग । ज्यों त्यों कीन्हों चाहैं भोग ॥ शत सम्वत आयुः कुल होइ । सोऊ जीवै बिरला कोइ ॥ नृप ऐसे आयुर्दा पाइ । पृथ्वी हित नित करैं उपाई ॥ पृथ्वी देखि तिन हाँसी करही । ऐसो को जो मो पर रहही ॥ मन्वंतर लगि कियो जेहि राज । तेऊ नृप गय मोहिं त्याज ॥ पृथु से पृथ्वीपति जग भए । तेऊ नृप छाँडि मोहि गए ॥ तुच्छ आयु परिश्रम करत । आपु आपुमें लरि लरि मरत ॥ इनहिं देखि मोहिं हांसी आवत । इनको इतनी समुझि न आवत ॥ सतयुग सत त्रेता जग करते । द्वापर पूजा मनमें धरते ॥ कालियुग एक बडो उपकार । जो हरि कहै सो उतरै पार ॥ कालिमें पाप करै नित लोइ । कहांलगि करिये अंत न होइ ॥ हरि हरि कहत पाप पुनि जाइ । पवन लागि ज्यों रूइ

उडाइ ॥ अजामेल सुत हित हरि भाष्यो । यमदूतनते तेहि हरि राख्यो ॥ कलिमें राम कहे जो कोइ।निश्चय भव जल तरिहै सोइ॥ जबलगि बढे अधर्म अपार । रहै विष्णुजसधर्म सत द्वार ॥ तागृह संभल कलंकी होइ।करै संहार दुष्ट नर लोइ ॥ पृथ्वी अकास तहां रहिजाइ । राजदेहि जो कुंभ बैठाइ ॥ समदृष्टि होवे सब लोइ । दुष्ट भाव मन धरै न कोइ ॥ यों होइहै कलंकि अवतार। कलिमें राम नाम आधार ॥ शुक नृपसों कह्यो जा परकार । सूर कह्यो ताही अनुसार ॥ ३ ॥ राजा परीक्षित हरिपद प्राप्ति वर्णन ॥ राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ बिनु हरिभक्ति मुक्ति नाहिं होइ।कोटि उपाय करौ किन कोइ॥रहट घरी ज्यों जग व्यवहार । उपजत विनशत बारंबार ॥ उत्पति प्रलय होत जा भाइ । कहौं सुनो सो नृप चितलाइ ॥ राजा प्रलय चतुर्विध होइ । आवत जात चहूं में लोइ ॥ युग परलय तो तुमसों कही । तीन और कहिबे को रही ॥ चतुर्युगी बीतै एकहत्तर । करै राज तब लगि मन्वतर ॥ चौदह मौन ब्रह्मा दिन माहिं । बीतत तासों कल्प कहाहिं ॥ रात होइ तब परलय होइ । निशि मर्यादा दिन सम होइ ॥ प्रात भए जब ब्रह्मा जागै । बहुरो सृष्टि करन को लागै ॥ दिन सौ तीन साठ जब जाहिं । सो ब्रह्माको वरष कहाहिं॥ बर्ष पचाश परारध गए । प्रलय तीसरी या विधि लए ॥ बहुरो ब्रह्मा सृष्टि उपावे । जब लौं परारध दूजो आवै ॥ शत संवत भये ब्रह्मा मरै । महाप्रलय नित प्रभुजू करै ॥ माया माहिं नित्य ले पावै । माया हरिपद माहिं समावै ॥ हरिको रूप कह्यो नाहिं जाइ । अलख अखंड सदा इक भइ ॥ बहुरि जब हरिकी इच्छा होइ । देखै माया के दिशि जोइ ॥ माया सब तबहीं उपजावै । ब्रह्मा सों पुनि सृष्टि उपावै । तब हम प्रलय सदा पुनि होइ । जन्मै मरै सबाइ लोइ ॥ हरिको भजै सो हरि पद पावै । जन्म मरन तेहि ठौर न आवै ॥ नृप मैं तोहिं भागवत सुनायो । और तो हिय माहिं बसायो ॥ मुक्ति माहिं संशय नाहिं कोइ । सुने भागवत में सोइ होइ ॥ सप्तम दिवस आजु है राउ।हरि चरणारबिंद चित लाउ । इह अछेद अभेद अविनासी । सर्व गति अरु सर्व उदासी ॥ दृष्टिहि दृष्टि सोइ दृष्टि टारि । काको दीजै को दिखहारि ॥ हरि स्वरूप सों रतिहि विचारि। मिथ्या तनुको मोह पसारि ॥ नृप कह्यो तनुको मोह न कोइ । याको जो भावै सो होइ ॥ मोहिं अब सर्व ब्रह्म दरशावै । तक्षक भय मनमें नाहिं आवै ॥ तुम प्रसाद में पायो ज्ञान । छूटि अमिथ्या देह अभिमान ॥ अब मैं गहि हरिपद अनुराग । करिहौं मिथ्या तनुको त्याग ॥ शुक जान्यो नृपको जो ज्ञान । आज्ञा लैकरि कियो पयान ॥ तक्षक नृप शरीरको डस्यो । तब तनु तजि हरि पदमें बस्यो ॥ सूत शौनकनि कहि समुझायो । मैंहू ता अनुसार सुनायो ॥ अंत समय हरिपद चित लावै । सूरदास सो हरिपद पावै ॥ ४ ॥ जन्मेजय कथा ॥ राग बिलावल ॥ हरि हरि हरि हरि सुमिरन करो । हरि चरणारविंद उर धरो ॥ जन्मेजय जब पायो राज । एकबार निज सभा विराज ॥ पिता वैर मनमें सो विचार । विप्रनसों यों कह्यो उचार ॥ मोको तुम अब यज्ञ करावहु । तक्षक कुटुंब समेत जरावहु ॥ विप्रन सेत कुली जब जारी । तब राजा तिनसों उचारी ॥ तक्षक कुल समेत तुम जारो ॥ कह्यो इन्द्र निज शरन उबारो ॥ नृप कह्यो इन्द्र सहित तेहि जारो । विप्रनहूं इह मतो विचारो ॥ आसतीक तेहि अवसर आयो । राजासों यह वचन सुनायो ॥ कारण करनहार भगवान । तक्षक डसन हार मति जान ॥ बिनु हरि आज्ञा द्वितिय न बात । कौन सकै काहू संताप ॥ हरि जो चाहै त्योंहीं होइ । नृप तामें संदेह न कोइ ॥ नृपके मन यह निश्चय आयो । यज्ञ छाँडि हरिपद चित लायो ॥ सूत शौनकनि कहि समुझायो । सूरदास त्योंहीं करि गायो ॥ ५ ॥

इति श्रीमद्भागवते सूरसागरे कविवर सूरदासकृते द्वादशः स्कन्धः समाप्तः ॥ १२ ॥

इति श्रीसूरसागर सम्पूर्ण ॥

[ "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस-बंबई. ]

# "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेसकी क्रय्यपुस्तकें (संगीत–राग–गद्य पद्य)

| नाम. | की. रु. |
|---|---|
| सूरसागर–सूरदासजीकृत संपूर्ण भागवत बारहोंस्कंध विविध प्रकारके रागरागिनीमें भक्तगणोंको कंठस्थ करने योग्य अतिललित माधुरी भाषा संयुक्त (जिल्दबँधा) .... | ८) |
| भजनामृतसार–इसमें मंगल गौरी होली जयध्वनी पद बिनय. आरती इत्यादि अनेक भजन हैं भगवत् भक्तोंके वास्ते अति उत्तमहै... .... .... ... ... .... | ॥|=) |
| बृजबिहार–वृन्दावन निवासी श्रीनारायणस्वामीजीकृत इसमें श्रीकृष्णचंद्र आनंदकंद वृंदावनबिहारी तथा श्रीवृषभानुनंदिनी राधे महारानीकी संपूर्ण लीलाओंका वर्णन अनेक प्रकारके भजन दोहे कवित्त और वार्त्तिकमें अति मधुरतासे कियागयाहै जिसके पढनेसे श्रीकृष्णचरणानुरागियोंका मन प्रेममें एकदम मग्न होजाताहै इसमें वही लीला सम्मिलित की गई हैं कि जिनको आजकलके रासधारीलोग करते हैं अन्तमें अनुरागरसभी है जगह २ पर चित्रभी सुन्दरलीलानुकूल लगाये गये हैं पुस्तककी रक्षाके निमित्त विलायती कपडेकी जिल्दभी बांधी गई है जिसपर सोनेके अक्षर लिखेहैं .... .... .... .... .... .... .... .... .... | १॥|) |
| नवरत्नरासविलास–इसमें श्रीकृष्णजीकी अनेक प्रकारकी रासलीला हैं.... .... .... | ॥|) |
| रागरत्नाकर–अर्थात् भक्तचिन्तामणि रागमालासहित जिसमें अति चटकीले २००० पद हैं और छः राग ३६ रागिनीमें भजन गानेका अतिउत्तम ग्रंथ है समय २ का राग बर्णन भक्तिमय सैकडों भक्तोंके मनरञ्जन करनेवाला है जिसके बाँचनेसे भगवानकी लीलाओंका जानो सन्मुख दर्शन होताहै ज्यादा क्या प्रशंसाकरें स्वयं मंगवाकर अनुभव करलें .... .... .... .... .... .... .... .... .... | २) |
| अनुभवरस–इस ग्रंथमें वृन्दावनबिहारी आनन्दकन्द कृष्णजीकी परम मनोहर अनेक लीलायें यथा क्रम राग रागिनियोंमें वर्णित हैं, जो कि नित्यविहारमें आप सदैव रचते रहते हैं सपुष्ट बढिया कागजं और विलायती कपडेकी जिल्द सहित .... .... | १) |
| शैवमनोरंजन–शिवभक्ति देविसहाय इत्यादि भक्तनके अपूर्व भजन रागरागिनीमें .... | |) |
| भजनमनोरंजनी–अर्थात् अतिमनोहर भजन कवित्त दोहा सवैया स्तोत्र आदि अत्यंत सुंदर पद हैं .... .... .... .... .... .... .... .... .... | |) |
| श्रीसीतारामरसपीयूष–अतिमनोहर रागरागिनीमें .... .... .... ... .... | |) |
| संगीतलहरी–गानेलायक ठुमरी टप्पा गजल पद इत्यादिका अपूर्व संग्रह .... .... | |) |
| संगीत सुधानिधि–प्रथमभाग चुनी हुई गजलोंका संग्रह .... .... .... .... | |) |
| नटनागरविनोद–श्रीयुत रत्नसिंहजीकृत कवित्त और सवैयोंमें .... .... .... | ॥) |
| सितारचंद्रिका–(सितार बजानेकी रीति) इसमें सितारमें कौन रागमें किसतरहसे परदा रखना और डाडिड् सारीगम इत्यादि भलीभाँति वर्णित हैं .... .... .... | |=) |
| स्वरतालसमूह–अर्थात् संपूर्ण सितार बजानेकी रीति उदाहरण सहित गानेकी चीजें सारिगमके अनुसार हैं .... .... .... .... .... .... .... | १) |
| पदावली–(रामसखेकृत) रामचंद्रजीकी भक्तिरसः प्रधान पदावली .... .... | |-) |

| नाम. | की. रु. |
|---|---|
| आनंदगान-( यथा नामः तथा गुणाः ) यह पुस्तक पढनेसे अपूर्व आनंद प्राप्त होताहै .... | ।) |
| कजरीरागसंग्रह-श्रावण भादोंमें गानेलायक अत्युत्तम संग्रह है .... .... .... .... | =) |
| प्रभातीसंग्रह-भक्तानुरागी सवेरे उठके श्रीराम कृष्णजीकी प्रभाती गाते .... .... .... | =) |
| भजनावली-श्रीरामचरणदासकृत इसमें भक्तिज्ञान मार्गी भजन पद विनय प्रभाती दोहा आरती कवित्त छंद इत्यादिका रागरागिनीमें वर्णनहै .... .... .... .... | ।=) |
| भजनपुष्पावली-इसमें प्राचीन नवीन महात्माओंके रसीले भजन अनेक रागरागिनीमय | ।) |
| श्रीप्रेमपुष्पमाला तथा प्रेमपुष्पमंजरी-जिसमें नानाप्रकारके सुललित पद कवित्त दोहा लावनी विनयादि और वैराग्योपदेशादि श्रीभगवत्प्रेम भजन रूप वर्णितहैं .... .... | ।-) |
| रघुराजविलास-महाराजरघुराजसिंहजूदेवकृत इसमें श्रीकृष्णजीके पद होरी, इत्यादि राग रागिनीमें वर्णितहैं ... .... ... ... ... .... .... .... .... | ।=) |
| भजनरत्नावली बडी-जिसमें प्राचीन महात्माओंके अनेक रागरागिनीमें रामकृष्णके भजनोंका संग्रह है संप्रदायी साधूसंतके उपयोगीहै .... .... .... .... .... | १।) |
| स्त्रीपुरुष रागमनोहर-गानेलायक अच्छा संग्रह है... .... .... .... .... .... | ≡) |
| लावनी ब्रह्मज्ञानकी-काशीगिरि बनारसीकृत इसमें संपूर्ण लावनी ऐसी भावगंभीरतासे बनाई गई हैं कि जिनका अर्थ शृंगार वैराग्य दोनों पक्षोंपर मिलता है .... .... | १।) |
| आनंदप्रकाश-अर्थात् लावनी तुर्रा ... ... ... ... ... ... ... ... ... | ।) |
| प्रेमवाटिका-( रोचक भजन )... ... ... ... ... ... ... ... ... ... | ≡) |
| प्रेमपुष्पमंजरी-अच्छे २ भजन उनमें पंजाबदेशके भी भजन हैं ... ... ... ... | ।) |
| प्रेमपुष्पलता-अच्छे २ भजन कई एक रागरागिनियोंमें संगृहीत हैं... ... ... ... | ।) |
| रसरंगप्रकाश-( इसमें अच्छे २ कवियोंके मनभावने पदसंग्रह किये गये हैं .... ... | ।) |
| पावससुंदरी-( वर्षाके दिनोंमें गानेलायक )... ... ... ... ... ... ... | =) |
| पावसमंजरी ,, ... ... ... ... ... ... ... ... ... | ≡) |
| भजनसागर-महात्माओंके पदोंका अनूठा संग्रह ... ... ... ... ... ... | ।।।=) |
| संगीतरत्नाकर-इसमें समय २ के रागोंका संग्रह .... .... .... .... .... | ।) |
| दिलबहलाव-( शौकीनोंके गानेलायक ).... .... .... .... .... .... .... | =) |
| अनुरागरस-नारायणस्वामी कृत .... .... .... .... .... .... .... | ≡) |
| गुलबहार-अर्थात अमसी व लावनी ख्याल तुर्रा.... .... .... .... ... .... | ।) |
| गुलचमन बेनजीर-अर्थात् गानेलायक उमदा २ गजलोंका संग्रह .... .... | ॥) |
| गजलसंग्रह-( ९४ कवियोंकी २२९ के करीब गानेलायक गजलोंका संग्रह ) .... .... | ।≡) |
| मनरंजनसंग्रह-मनको प्रसन्न करने योग्य.... .... ... .... .... .... .... | ।) |
| होरी चौतालसंग्रह-वसंतपंचमीसे फाल्गुनतक गानेलायक होरीका संग्रह .... .... | ।) |
| प्रेमांकुर-श्रीकृष्ण यशगायन .... .... .... .... .... ... .... .... | ॥) |
| गोविंदाष्टक भा० टी० ... ... .... .... .... .... ... .... .... | =) |
| वसंतफागसंग्रह-( होली ) गानेलायक उमदी चुनी हुई होलियोंका संग्रह... .... .... | ॥) |

| नाम. | की. रु. |
|---|---|
| नागरसमुच्चय–नागरीदासजीकृत भक्तिरस संपूर्ण ईश्वराराधन लयहोनेकामार्ग वैराग्य, शृंगार और पदसागर युक्त अपूर्व नागरीदासके जीवनचरित्र समेत .... | १॥) |
| कल्याणकल्पद्रुम–रोचकछन्दबद्ध वेदान्त मार्गमें सूक्ष्मरामायण .... .... .... .... | ।) |
| सद्योमुक्तिप्रकाश–( चित्र ) अर्थात् संस्कृतकी श्रेणीसे ( ज्ञान चौपड ) .... .... .... | -) |
| जंजीराहनुमानजीका .... .... ... ... ... ... .... ... | -)॥ |
| अग्रदासजीकीकुंडलिया–( वेदान्तोपदेश )... .... .... ... ... .... ... | ।) |
| गंजीफा इकतीसी–( खेलकी निपुणता ) ... .... ... ... ... .... .... | =) |
| उपदेशरत्नाकर–उपदेशसम्बन्धी अमूल्य उदाहरणोंयुक्त भक्तिज्ञान वैराग्यसंयुक्त सामयिक दोहे वर्णित हैं .... .... .... .... ... .... .... .... .... .... | ।) |
| निर्भयविलास–भगवद्भक्तोंके हितार्थ अनूठे गानेलायक पदहैं .... .... .... .... | १।) |
| भक्तिसागर–( १७ ग्रंथ ) ( चरणदासकृत योगग्रन्थ ) व्रजचरित्र अमरलोक अष्टांगयोग षट्कर्म हठयोग ज्ञानस्वरोदय भक्तिपदार्थ ब्रह्मज्ञान शब्दवर्णन आदि उपदेशिकविषय-रोचक पद्योंमें वर्णित है .... .... .... .... .... .... .... .... | १॥।) |
| श्रीकृष्णचंद्रिका–गणेशसिंहजीकृत श्रीमद्भागवतके द्वादशस्कंधोंकी कथा दोहा, चौपाई आदि मनहरण छंदोंमें वर्णित है .... .... .... .... .... .... .... | ।) |
| ब्रह्मज्ञानदर्पण–( योगग्रन्थ ) नामहीसे ज्ञात होताहै कि पढनेसे ब्रह्मज्ञानमें सदा मग्न रहतेहैं | =) |
| ज्ञानस्वरोदय भाषा–( चरणदासकृत ) प्रश्नज्ञानमें तात्कालिक है ... .... ... ... | =) |
| श्रीब्रह्मज्ञानसागर ,, ( योगग्रन्थ ) ... ... ... ... ... ... | =) |
| भक्तिज्ञानानन्दामृतवर्षिणी–राधाकृष्णनाममाहात्म्य भक्तिज्ञान प्रेमका उपदेश ... ... | =) |
| गुरुगीता–गुरुपूजापद्धति भाषाटीकासमेत ( निगमानिगममंडली ) ... ... ... | ।) |
| गुरुमहिमा और गुरुअष्टक–दोहा चौपाईमें गुरूपदेशके वास्ते अवश्यक है ... ... | ।=) |

संपूर्ण पुस्तकोंका "बड़ासूचीपत्र" अलगहै । देखनाहो तो मँगालीजिये.

पुस्तकमिलनेका पता–

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्–यन्त्रालय–बंबई.



